सुनतहिं जन दुख दीन दयाला, फरकत भुज कह प्रणहिं कयो।
एकहिं बाण ते बालिहिं मरिहौं, विधि हर शरण न उबर पयो।
कपि प्रतीत के हेतु राम तहँ, दुंदभि अस्थि अंगूठ ढयो।
सप्त ताल एक शरहिं गिराये, आनँद कपिहिं अपार जयो।
भेजे प्रभु सुग्रीव बालि पहँ, युद्ध करत जब थकित भयो।
तरु छिपि देखि ताकि शर मारे, बालि गिर्‌यो भुँइ प्राण गयो।
हर्षण निकट राम चलि आये, देखि नयन सो नेह नयो।

(१४८०)

पठयो अपने धाम कृपानिधि।
बालि भयो बहुतै बड़भागी, निरखि नयन श्री राम।
तज्यो प्राण मन निर्मल करिके, लाघ्यो गती ललाम।
विलपत तारहिं ज्ञान दिये प्रभु, अंगद बाहुहि थाम।
बन्धु क्रिया सुग्रीवहु करिके, प्रभु पद कियो प्रणाम।
लखनहिं भेजि तुरत किष्किन्धा, हनुमदादि कपि ग्राम।
नृप पद दिये सकंठहि रघुवर, पूर्‌यो तेहिं मन काम।
अंगद कहँ युवराज बनाये, दीनोद्धारक नाम।
हर्षण आपु प्रवर्षण गिरि पै, बसे अनुज सह राम।

(१४८१)

चातुर्मास किये तेहिं शैला।
वर्षा विगत शरद ऋतु देखी, सिय बिनु प्रभु बिरहैला।
कहे बन्धु ते काह करौं मैं, कपि पति हूँ विसराये।

तेहि डेराय द्रुत आनहु लक्ष्मण, करहुँ यत्न मन लाये।
सुनत शीघ्र सो पहुँचि पुरी महँ, भय दै पुनि अपनाये।
चले लिवाय सुकण्ठहिं प्रभु पहँ, पहुँचि के शीश नवाये।
हनुमत आगे विनय के रामहिं, निज अपराध छमाये।
हर्षण प्रथम बोलाये वानर, अगनित आतुर आये।

(१४८२)

कपि पति कोटिक कपिन पठाये हैं।
सीतान्वेषण हेतु चले सब, प्रभु पद शीश नवाये हैं।
हनुमत अंगद सह नल नीलहु, जामवंत चित चाये हैं।
आयसु लहि सुग्रीव की सिगरे, वानर दक्षिण धाये हैं।
पवन तनय गवनत लखि रघुवर, अपने पास बोलाये हैं।
मुदरी दै संदेश कह्यो पुनि, विरह व्यथा को गाये हैं।
सुनि सिरनाय आशिषा पाई, भाग गुने हरि दायें हैं।
हर्षण हर्ष हृदय हनुमाना, चल्यो राम उर ध्याये हैं।

(१४८३)

पवन तनय लै भालू–बन्दर।
खोजत दँक्षिण जात चले भुंइ, बीहड़ बन गिरि कन्दर।
विन्ध्यादिक सब पर्वत ढूँढत, पहुँचे उदधि किनारे।
मास गयो सिय सुधिहि न पाये, शोकित बात उचारे।
गिरि कन्दरा सुन्यो सम्पाती, कह्यो मिल्यो आहारा।
डरपे कीश जटायू धनि कह, सो सुनि प्रेम पसारा।

सीतहिं कह्यो बसै वह लंका, तरु अशोक के नीचे।
अमित दृष्टि देखौ मैं इत ते, गवनहु तहँ सुख सींचे।
इतना कहत पंख दोउ जामें, है गो गीध प्रसन्ना।
हर्षण दियो तिलाञ्जलि बन्धुहिं, सिन्धुवारि बिनु खिन्ना।

(१४८४)

बैठे करत बिचार कपी सब।
सिन्धु पार को जाइ लंक कहँ, बिना विघ्न बुधिवार।
पार जाय सब संशय कीन्हे, जामवन्त सुविचार।
कह्यो कहा चुप साधि रह्यो तुम, पवन सरिस बलवार।
बुधि विवेक बल विरति महोदधि, पवन तनय वरियार।
कौन कठिन जग काज अहै जेहिं, करि न सकहु हिय हार।
प्रगटेउ प्रभु कैंकर्य करन हित, और न काम तिहार।
हर्षण सोइ अवसर अब आयो, सहज स्वरूप सम्हार।

(१४८५)

सोहाय गयो रे कपि तन पुलके पै।
ऋक्ष वचन सुनि शैल समाना, कनक वरण तन तेज निधाना,
पवन तनय दर्शाय गयो रे।
सिंह नाद करि पुनि पुनि वीरा, खेलहिं नाधउँ सिन्धु गंभीरा।
रावण मारि मैं आय गयो रे।
जामवन्त कह सुनु मति वाना, केवल सिय सुधि लै इत आना।
सुनत कपिहु हर्षाय गयो रे।

सबहिं प्रणमि निज प्रभु कह सुमिरी, तरकि हुमकि चल नभ पथ निडरी।
गिर वर मही समाय गयो रे।
वायु वेग तरु-सुमन अपारा, टूटि उड़हि तेहि पीठ सहारा,
मनहु मित्र पछिआय गयो रे।
देव-सिद्ध गंधर्व औ नागा, देख बलहिं सब विस्मय पागा,
जय जय कहि यश गाय गयो रे।
प्रेरित जलधि उठ्यो मैनाका, करु विश्राम कपिहिं कहि थाका,
हर्ष परसि सो धाय गयो रे।

(१४८६)

हनुमत हर्षि गगन पथ जात।
विघ्न करी अहि अम्ब के आनन, प्रविशि निकसि दरशात।
वर्षै सुमन सुरन जय उचरत, बुधि बल अमितहिं ज्ञात।
निशिचर सिन्धु सिंहिका कपि की, छाँह पकरि गति घात।
जानि मर्म मुख बैठि मारि तेहिं, उड़े नभहिं पुलकात।
बिनु श्रम उदधि पार गिरि चढ़िके, लखे लंक जस भात।
मसक सरिस बपु बनि प्रभु सुमिरी, किय प्रवेश गढ़ रात।
तहाँ लंकिनी निशिचरि एकी, रोकी मग भय दात।
मुठिका मारि जीति तेहि अनुमति, चलेहर्ष सुत वात।

(१४८७)

करि प्रवेश निशि लंकहिं सोधे।
तिल भर भूमि न रही केहु मन्दिर, जेहि न लखे कपि वीर प्रबोधे।

शोक विवश परिताप हृदय सो, बार बार प्रभु सुमिरि विभोरे।
प्रेरित उर उद्यान अशोकहिं, जाइ लखे सिय दुख में बोरे।
परम दुखी सोउ भये धीर धरि, तरुवर पल्लव बीच छिपायो।
ताही समय दशानन आई, सियहिं दाम शम दंड दिखायो।
जनक लली मुख फेरि के बोली, रे खल अधम अनार्य अभागे।
जीभ गिरै नहिं लाज न हर्षण, सिंह के भाग सियारहु मागे।

(१४८८)

सुनि सिय वचननि जलि गो दशानन।
मारन दौरत रोकि मँदोदरि, कर गहि कही लखहु मम आनन।
करिहौ काह मानुषी सीतहिं, देवति ताप जो नारि अकामा।
धरि धीरज निशिचरी बोलाई, सो समुझाय कह्यो मति बामा।
त्रास देइ सीतहिं मम बस करि, करहु काज हमरो मन चाहा।
अस कहि गयो दुष्ट निज सदनहिं, सियहिं दुष्टिनी दुखवहिं दाहा।
देखि देखि हनुमान दुखी ह्वै, रहत मींजि निज हाथा।
निशिचरि-चित्र वधन प्रण कीन्हो, हर्षण बल रघुनाथा।

(१४८९)

भरी विरह पिय के सिय रोई।
मास दिवस बीते मोहि दशमुख, मारिहिहौं जिय जोई।
बिन प्रभु दर्शन बिलपत प्राणा, छुटिहैं खल कर हा हा दैव।
शोकित सिया मुरछि महि माहीं, रटति राम दृग नीरहिं लैव।
कहुँ उठि करति प्रयत्न मृत्यु को, निष्फल होय प्रलापी।

राम बिना तनि जियव न भावत, तन थर थर थर काँपी।
बिनु संबोध मिले सिय छनमहँ, मरी समुझि कपिराया।
प्रभु मुदरी दिय डार लखी सिय, विस्मय हर्ष समाया।

(१४९०)

सियजू प्रभु मुदरी पहिचान लई।
माया ते अस रची न जावै, त्रिकरण ताहि प्रतीति भई।
राम नाम अंकित दृग देखी, नयन शीश हिय लाय लई।
प्रेम वारि अन्हवाय करहिं लै, चुम्बति विरह विहाल भई।
राम कुशल पूँछति धरि धीरज, हर्षि मुद्रिका उतर दई।
तेहिं अवसर बनि कपि सत साखी, राम कथा कहँ उचरि चई।
सुनत जानकी हर्ष हृदय भरि, तेहि निरखन नव प्रीति कई।
समुझि समय प्रगटे सुत शंकर, चरण वन्दि कर जोरि लई।
जेहि प्रकार मैं भेंट प्रभुहि सन, सिय के कहे बताय दई।

(१४९१)

कहु कपि पिय तन लक्षण लोने।
रूप-शील-गुण वरणि स्वभावहि, जरनि हरहु सुख बोने।
केसरि सुवन सुनत सब भाषे, जस प्रभु अंग अहोने।
लखनहु की पहिचानि कही पुनि, जन्म कर्म निज योने।
रामदास हनुमान नाम सुनि, हर्ष सिया भइ मौने।
बहुरि धीर धरि कही कबहुँ हरि, सुमिरत मोंहि सुख भौने।
तब वियोग रघुवर दिन राती, विलप विरह दिन खोने।

हा सिय हा सिय सदा उचारत, तुमपै मनहिं बिगोने।
कपि पति मर्कट कोटि पठाये, खोजन कोने कोने।
पवन तनय मुख दशा राम की, सुनतहिं सिय लगि रोने।

(१४९२)

हाय दुखी पिय मोरे विरह झकझोरे।
प्रभु वियोग पावक मम प्राणहु, जरे न अबलगि खोरे।
ताही पाप लहत नित कटु फल, निशिचर वस दुख बोरे।
काह कहौं दुर्दशा आपनी, निमिष कल्प सम हो रे।
अस कहि प्यारे कहि कहि रोई, मुरछि धीर दिय छोरे।
अश्रु प्रवाह भिजायो चीरहिं, पुनि दिय महि को बोरे।
कह कपि धरु धीरज मम माता, अइहैं प्रभु हित तोरे।
कपिन सहाय सँहारि रावणहिं, लहिहैं तोहिं द्रुत ओरे।
हर्षण शोक तिमिर सब नाशी, पाइ अनन्द अँजोरे।

(१४९३)

पुनि पुनि कुशल राम की पूँछ सियाजू।
पवन तनय मुख सुनि न अघावति, विरह विकल सुख छूँछ।
लखन सहित सुग्रीव कुशलता, सो सुनि बारहिं बार।
कहति गती मोरे एक तुमही, लावहि प्रभुहिं हँकार।
मास दिवस महँ नाथ न ऐहैं, तौ मोंहि रावण मार।
पीछे पहुँचि स्वामि पिछतैहैं, श्रम फल पइहै सार।

अबहिं मातु मैं राम मिलौत्यों, पै नहिं राम रजाय।
कह कपि तुम्हरेउ योग न हर्षण, गवनव चढ़ि मम काय।

(१४९४)

हनुमत तुमहिं सरिस कपि तहँ के कहियो।
मोरे मन संदेह कहौं सत, केहि विधि दुष्टन दहियो।
पवन पुत्र सुनि वचन सिया के, सुक्ष्म रूप तजि वीरा।
कनक वरण तन तेज गिरिहिं सम, धारेव बृहद शरीरा।
लहि प्रतीति सिय आशिष दीन्ही, रघुवर कर बहु छोहा।
रहहु प्राण प्रिय अहनिशि तिनके, बिना काम मद मोहा।
ज्ञान भवन गुण गेह भक्तवर, अमृत रूप अमानी।
प्रेम स्वरूप सन्त हितकारी, प्रभु महँ रहौ लोभानी।
सुनि वरदान हर्ष कपिराई, कहि जय जानकि माई।
बाग फलन खावन की आयसु, पायो भूख सुनाई।

(१४९५)

खायो फल तरु तोर्‌यो वीर।
बाग अशोक उजार्‌यो कपिवर, सह सदनन मति धीर।
प्राण सरिस घननाद ते प्यारी, बगिया विनशि गै हीर।
सुनतहिं रावण दैत्य दलहिं को, पठयो कपि के तीर।
हनुमत सब कहँ मारि गिराये, सुनि सुन अक्षय वीर।
प्रबल भटन लै गयो कपिहिं पै, गयो तुरत यम तीर।

मेघनाद लै राक्षस आयो, हारत जानि अधीर।
ब्रह्म पाँस हनुमानहिं बाँधी, हर्ष गयो पितु तीर।

(१४९६)

ब्रह्म शरहिं को गौरव राखि बँध्यो महावीर।
राम काज हित लाज न मान्यो, सिया राममुख भाखि।
लखि सुत घातिहि रावण जरिगो, पै तेहिं तेज ते लाज।
पूँछेव कोन कहाँ ते आयो, वन विधंश केहि काज।
शठ सुत हन्यो कहहु सब सत सत, मोरी भय नहिं कीन।
रामदास वानर हनुमाना, कपिपति पठये चीन्ह।
कपि स्वभाव तरु तोरि लीन फल, भूख लगी बहु मोहिं।
रामकाज हित आयो लंकहि, तन हित हन खल जोहि।
सीतहिं सौंपि रामको भजहू, नतरु काल नियरान।
हर्षण सिख दै बहुविधि वानर, सुमिरत प्रभुहिं चुपान।

(१४९७)

सुतवध सुरति जरत दश मौलि।
दैत्यन कहेउ वधहु द्रुत कपि को, सिखवत गुरु सम बोलि।
सुनतहिं निशिचर मारन धाये, तेहि छन विभिषण आय।
प्राण दण्ड नहिं चहिय दूत कहँ, भ्रातहिं कह सिर नाय।
अंग भंग वरु करिय सोचि हिय, रावण सुनि शुचि बैन।
कपि की पूँछ जरावहु पावक, कह्यो तरेरत नैन।

तेल बोरि पट बांधत थाके, बाढ़्यो सो लाँगूल।
हर्ष हँसत खल अग्नि लगाये, हरि मान्यो अनुकूल।

(१४९८)

कपि की पूँछ जरत हेरी।
खल दल बांधि के मारुत पुत्रहिं, मारत करत नगर फेरी।
गारी देत कहत फल भोगहु, बाज निशान विपुल भेरी।
राम काज लय लीन मना सो, लाज न नेक हरिहिं घेरी।
निबुक चढ़ेउ कपि कनक अटारिन्ह, लागि जरावन प्रभु प्रेरी।
चले मरुत उंचास ताहि छन, लंका भई भस्म की ढेरी।
एक विभीषण को गृह बाँच्यो, महिमा हरि भक्ति की ऐरी।
सिय की कृपा पूँछ भै शीतल, श्रम अरू शोक न तनि गेरी।
हर्षण हनुमत कूदि समुद्रहिं, पूँछ बुझाय सिया हेरी।

(१४९९)

सियजू को करत प्रणाम मारूती।
चहि अभिज्ञान कछुक सहि दानी, विनवत ललित ललाम।
सुनत सिया चूड़ामणि दै कह, काक कथा शर भ्राम।
कहेव प्रणाम मोर दोउ बन्धुन, लहउ पाप परिणाम।
देर करत किमि दीन दयाला, कस न उबारहिं माम।
कपिन सहित सुग्रीवहिं हनुमत, कह्यो दशा यहि ठाम।
तुमहिं देख शीतल भो हियरा, सोइ दुख पुनि अठयाम।
अस विचार हर्षण एक रात्री, करहु इतहिं विश्राम।

(१५००)

आज बसहु कहुँ देश विविक्ते हनुमत।
जायहु काल जो मन तव माने, मोकहँ करि सुख रिक्ते।
सुनि सिय वचन पवनसुत बोले, सुनहिं जानकी मैया।
मम मुख कारिख लगी अतिहिं घन, लगै लाज एहि ठैंया।
ह्वै समर्थ तव विपति विलोकउँ, दुखवहिं निशिचरि जैसे।
तेहिं ते दाग मिटावन आतुर, जाउँ राम पहँ भय से।
असकहि करि प्रणाम लहि आशिष, दै धीरज चलि दीने।
हर्षण कूदि समुद्रहि कपिवर, किल किलाय धुनि कींने।

(१५०१)

नाघि जलधि एहि पारमें आये, शब्द किल किला कपिन सुनाये।
बन्दर भालु समुझि नव जन्महिं, हर्ष मिले हनुमानहिं धाये।
दै उपहार फूल फल अंकुर, पूँछे कुशल सिया सुधि लाये।
पथ की कथा लंक की करणी, सिय-तप तेज विरह दुख गाये।
पवन तनय मुख हाल सुने सब, राम प्रिया बिन चलव न भाये।
जामवन्त मत चले राम पहँ, मारग मधुवन के फल खाये।
रक्षक हारि गये जहँ कपिपति, सुनि सुग्रीव हृदय हर्षाये।
राम काज निश्चय करि श्रम वस, लहे वनहिं विश्रान्ति स्वभाये।
हर्षण भालुपतिहिं करि आगे, कपि समूह तेहिं अवसर आये।

(१५०२)

राम–लखन–कपि पतिहिं प्रणमि के।
बैठे आयसु पाय कपी सब, जामवन्त कह वचन विनमि के।
नाथ काज कीन्हे सुत अञ्जनि, तिन समान तेइ जगत जनमि के।
सो सब कृपा रावरी रघुवर, बुधि बल लहि किय सेव नममि के।
प्राण प्रदाता कपि कुल केरो, पवन पुत्र भो सत्य सुगमि के।
निज यश सुनत नीच सिर कीन्हे, पर्‌यो राम–पद प्रेम अगमि के।
हनुमत शीश पाणि प्रभु परसत, सूँघि माथ उर लीन सो झमि के।
हर्षण प्रेमवारि दोउ ढ़ारत, अति कृतज्ञ औदार्य निममि के।

(१५०३)

कहहु पुत्र केहि देश वसति मोरी प्यारी।
भली भाँति तुम देखे नयनन, कही कछुक संदेश।
केहि विधि जीवन बितवति तहँ पै, मोहि बिन विपति विदेश।
केशरि सुवन सुनत धरि धीरज, कहे सुनिय अवधेश।
रावण पालित लंका नगरी, जहँ नहिं काहु प्रवेश।
बाग अशोक तरुहिं तर बैठी, तहँ सिय सहति कलेश।
बीच राक्षसिन रहति अहर्निशि, कृशित मलिन वन वेश।
हर्षण वारि बिलोचन भींगी, उचरति राम हमेश।

(१५०४)

राम राम राम राम राम राम राम।
रटति सदा सिया मातु सत्य स्वामिनाम।

सुन्दर श्यामल अनूप, धावत मृग पृष्टरूप।
धनुष बाण करनि लिये, ध्यान हृदय धाम,
ताही बल राख प्राण, नाथ दर्श आस आन।
नतरु नशति विरह विवश, बसति लंक ठाम,
मोहि ते तव सुधिहिं पाय, जी में कछु धीर लाय।
नतरु अवशि मरति ताहि, राति विकल बाम
सीता दुख कहौं काह, बिनहिं कहे भलो नाह,
द्रुतहिं चलिय दुष्ट मारि, सियहिं लेहिं थाम।
चूड़ामणि मोहिं दीन्ह, चलत माहिं दुखहि लीन,
काक कथा कही ब्रह्म, अस्त्र यथा भ्राम।
सुनि हर्षण प्रभु महान, व्याकुल बनि विरहवान,
शिर भूषण हृदय धरे, रुदत प्रिया काम।

(१५०५)

लै चलु कपि मोहिं जहँ मोर प्रिया।
तेहिं बिन जीवन व्यर्थहिं भाषत, मैं न जिऔ गति मीन लिया।
मोहिं बिन सहति कलेश कठिन सो, दैत्य बीच तपव्रती धिया।
सुनि विलाप सुग्रीव बुझाये, त्यागि शोक धरि धीर हिया।
खल दल जीति जानकी आनहिं, कौन कठिन की बात इया।
एक एक कपि दैत्यन संहारै, हैं अनंत कपि मान जिया।
हनुमत स्वयं सियहिं को आनत, पै प्रभु आयसु नाहिं दिया।

तेहिं पै वन विधंसि पुर जारे, खल दल चौथो नाश किया।
मोरे रहत दुखहिं कस मानत, हर्षण प्रभु भय भयहुँ भिया।

(१५०६)

केहि विधि दहे लंक कपि वीर।
बाग उजारि दैत्य सुत मारे, खल दल सहित सुधीर।
राम वचन सुनि कहे पवनसुत, सुनहिं नाथ बिन शंक।
सिया श्वास विरहानल लैके, जारि दियो सब लंक।
तिहरी कृपा पार करि वारिध, विघ्न सकल भे दूर।
वन विनाशि निशिचर संहार्‍यो, तव यश दीन्हेउँ पूर।
कहे राम तुम कीन जो करणी, करि न सकैं कपि कोय।
निज बस कियो सत्य सत हर्षण, प्रेम रज्जु बँधि मोय।

(१५०७)

वानर कटक कहे को पार।
किय प्रस्थान जितन हित लंका, काम रूप बल बुद्धि अगार।
शुभ मुहूर्त सुग्रीव चले सह, पद्म अठारह यूथप भीर।
चढ़े पवन सुत पीठ बन्धु दोउ, चले राम लछिमन बलवीर।
सिंहनाद करि पुनि पुनि सिगरे, ग्रसन चहैं लीलहि पुर लंक।
निशिचर मिलै ताहि द्रुत मारत, पहुँचे सिन्धु समीप निशंक।
जहँ तहँ तोरि मूल फल खाये, कपिपति आयसु कपि सब पाय।
हर्षण युगल भ्रात की सेवा, हनुमत सब विधि किये बनाय।

(१५०८)

जाति निशा दोउ बन्धु बीच करि, रक्षति सेना।
मार्ग श्रमित आलस परिपूरित, नीद विवश भै भूलि सेव हरि।
सोवत जानि सबहि रघुवीरा, अनुज सहित रक्षे शर धनु धरि।
दीन बन्धु आश्रित जन रक्षक, तजि प्रभुता दासहिं बहु आदरि।
होतप्रभात कुशल कपि जागे, लखि स्वभाव विनवहि प्रभु पद परि।
खबरि पाय दैत्यन मुख रावन, पूँछत अति अकुलाय उरहिं डरि।
हैं अहार नर वानर हमरे, कहैं सचिव कत शोच हृदय भरि।
तेहिं अवसर तहँ आय विभीषण, हर्षण कहे नीति शास्त्रन खरि।

(१५०९)

भैया ! परतिय–मुख गुनु चौथ को चन्दा।
तजहु अवशि नहिं पाय कलंकहिं, बाढ़ी नव नव नित दुख द्वन्दा।
रामहिं सौंपि जानकी जीवहु, कुल समेत नतु नसिहौ मन्दा।
सबके देखत एक कपि आयो, सुत सँहारि पुर जारि अनन्दा।
काहुहि भूख रही नहिं तेहि छन, कह विपरीत अहित खल वृन्दा।
खर दूषण त्रिशिरा अरु बाली, जेहि मार्‌यो सो वीर स्वछन्दा।
संधि किये भल होइहि तिहरो, मिलहु जाय लै निमिकुल नन्दा।
दशमुख जर्‌यो विभीषण बयननि, लात मारि कह निकरू सो बन्दा।
हर्षण राम भजे हित तोरा, कहि गवन्यो जहँ जन सुख कन्दा।

(१५१०)

सचिव सहित नभ पथ ते जाई।
अंतरिक्ष स्थित ह्वै विभिषण, देख्यो दीन बन्धु रघुराई।
करि प्रणाम विनवत कर जोरे, हौं प्रभु दुष्ट दशानन भाई।
पाप-मूर्ति राक्षस तन तामस, कर्म न ज्ञान न भक्ति उपाई।
सुत वित नारि भवन तजि आयों, अति अनाथ अशरण अकुलाई।
प्रणत पाल शरणागत रक्षक, कृपासिन्धु भय हरण गोसाई।
विरद श्रवण सुनि आय चरण ढिग, चाहत शरण जनन सुखदाई।
पाहि पाहि हर्षण अघनाशन, लेहिं मोंहि अबहीं अपनाई।

(१५११)

कपिपति कह यह शत्रु को भ्रात।
नहिं प्रतीति करिबे के योगहिं, छिद्र पाय कहुँ करै न घात।
असमय आय अदेश मिलन चह, राखिय बाँधि मोहि अस भात।
प्रपति-ज्ञान-विद पवन तनय कह, देश काल अनुकूल लखात।
जबहिं विरति भै तबहिं सो आयो, या में कहा सुदिन की बात।
देखे दुर्गण दैत्य पतिहिं पहँ, सद्गुण लखे नाथ महँ रात।
उतते ह्वै अपमानित दुख भरि, चाहत राम शरण सुख दात।
वायु पुत्र के वचन श्रवण सुनि, हर्षे प्रणत पाल पुलकात।
सबहिं सुनाय कहे सिद्धान्तहि, हर्षण सुने सकल कपि बात।

(१५१२)

कपि पति! शरणागतहिं न कबहुँ तजौं।
सकृद्देव याचक प्रपन्न कहँ, सबते अभय बनाय भजौं।
कैसेहुँ पापी पतित अनारी, आवैं सम्मुख शोक हरौं।
चहे बिभीषण या हो रावण, राखौ शरण न दूर करौ।
आनय बेगि समादर साथहिं, त्यागि शंक तेहि दुःख दहौ।
जग निशिचर स्वांगुलि संकेतहिं, छनहिं हनौं जो मनहिं चहौं।
सत्य संध जित क्रोध कृपाकर, सर्व लोक शारण्य-प्रभो।
हर्षण क्लेश हरण यहि भाँतिहि, राखे केहि तहि शरण विभो।

(१५१३)

आयसु लहि द्रुत दौरि गये हनुमान।
कपि पति सहित श्रेष्ठ सब वानर, लाये निशिचर बहु सनमान।
राजिव नयन धरे कर धनुशर, मुसुकि हरत जिय जरनि गलानि।
श्याम स्वरूप मार मद मर्दन, देखत बिक्यो बिभीषण जान।
त्राहि त्राहि कहि गिरेउ भूमि महँ, मनहुँ लकुटि महि परी अमान।
रघुवर दौरि द्रुतहिं दोउ बाहुन, लीन्ह उठाय हृदय महँ आन।
पुनि धरि धीर निकट बैठायो, पूँछेव कुशल धन्य प्रभु बान।
हर्षण सखा कहत निज मुखते, प्रेम पगे परशत निज पानि।

(१५१४)

प्रभु अब कुशल जो मोंहि अपनायो।
नतरु नरक कृमि सम जिय लंकहि, सिगरो समय बितायो।

सुख के धाम दास के सर्वस, चरण कमल बिसरायो।
शिव प्रसाद लहि हनुमत करुणा, नाथ कृपा को पायो।
तजि विपरीत शरण तकि आयौ, प्रभु मन महँ भल-भायो।
सुनि रघुनाथ कहे सब जानहुँ, खल सँग छेम न जायो।
असकहि मागि सिन्धु के नीरहिं, कियो तिलक तेहिं ठायो।
लंका पति करि दीन्ह सखापद, धनि स्वभाव सुख दायो।
हर्षण जरतहिं करि द्रुत शीतल, उर भुज कंठ लगायो।

(१५१५)

इक स्वर जो शत सागर शोष।
सोइ राम पथ माँग उदधि ते, साधु स्वभाव प्रपति गुण घोष।
पै जड़ वारिधि जड़ता गहि के, प्रभु की विनय कियो नहिं कान।
चौथे दिन संधानि धनुष शर, सोखन चहेउ भानुकुल भान।
उरग मकर झख जीव जरन लग, तबहिं जलधि अतिशय अकुलान।
धरि द्विज रूप भेंट बहु लैके, आय प्रणाम्यो प्रभुहिं अमान।
पुनि अपराध छमाय बतायो, बांधिय सेतु सुयश प्रद जान।
हर्षण नल अरु नीलके परसे, उपल तरैं जल जिमि जल यान।

(१५१६)

प्रभु प्रसन्न करि विदा उदधि को।
जहँ तँह वानर भेजि असंख्यन, भगवाये गिरि खंडन अधिको।
हनुमत लिखि लिखि राम के अक्षर, देत उपल नल नील के हाँथा।
तिनके परश किये बड़ पर्वत, तरे जलधि प्रताप रघुनाथा।

बनो सेतु सुन्दर दृढ़ सुख प्रद, देखि राम हिय महँ हर्षाये।
श्री शिवलिंग थापि तहँ प्रमुदित, शम्भु मान बहु विधिहिं बढ़ाये।
दान मान दै ऋषियन पूजे, सुर नर मुनि सब जयति उचारे।
हर्षण कटक सहित प्रभु उतरें, शैल सुबेल बसे उजियारे।

(१५१७)

सेतु बन्ध भै भीर, लखत दोउ बन्धु सबै।
वर्षत सुमन देव जय बोलत, दुंदुभि हनत गँभीर।
जलचर चल ऊपर उतराये, देखन दृग दोउ वीर।
सुन्दर श्यामल सुभग स्वरूपहिं, निरखत भूल शरीर।
कोउ कपि नभ कोउ सेतु ते जावत, जलचर पृष्ट अधीर।
ह्वै के पार सुबेलहिं उतरे, सुन्यो दैत्य दल हीर।
कियो तयारी समर भूमिकी, सबहि भाँति ह्वै थीर।
मन्दोदरि समुझाई बहु भाँतिहि, भजहिं राम रणधीर।
हर्षण कियो न कान दशानन, भयो कालवश वीर।

(१५१८)

प्रभु करि कृपा दशानन पास।
भेजि अंगदहिं संधिबात कही, करवायो हित तास।
काल विवश नहिं सुन्यो लंकपति, चह न देन सिय धीर।
सहित दलहिं दशमौलि दर्प दलि, फिर्‌यो बालि सुत वीर।
जामवन्त हनुमान विभीषण, कपिपति नल नीलादि।
वानर भालु बोलाय मन्त्र किय, राम लषन प्रिय बादि।

चार भाग करि कटक प्रबलतम, सेनापति पुनि थाप।
हर्षण घेरि लिये द्रुत लंकहिं, निर्भय राम प्रताप।

(१५१९)

दुहुँ दिशि शूर समर महि आये।
करत घोर सग्राम कहौं का, शारद शेष न गाये।
कुम्भकर्ण घननाद सहित खल, सबहिं मृत्यु मुख धाये।
लखन हाँथ तजि प्राण इन्द्रजित, सुर मुनियन सुख छाये।
राम पानि ते तिमि घट कर्णहु, मर्‌यो वीर गति पाये।
वज्रद्रंष्ट्र अतिकाय महोदर, दुर्मखादि खल काये।
मरे सकल सुर जय जय बोलत, रावण शोक समाये।
हर्षण साजि समाज मरन को, दशमुख चल रिसहाये।

(१५२०)

राम रावण द्वै द्वंद युद्धहि बीच जग कहु कवि को भनै।
राम रावण समर सत सत, राम रावण इव सब भनैं।
नहिं भयो नहिं होय भविषहुँ, त्रिभुवनहिं सब कोऊ कहैं।
विधि हरि हरहु रमि के गगन, लखि रंग रण रस में बहैं।
शेष शारद कल्प शत कह, तदपि वर्णत नहिं बनि बनै।
जानि अवसर राम मृदु हँसि, प्राणन प्रहारी शर हने।
मरत रावण तेज प्रभु मुख, प्रविश तहँ सुर नर मुनि लखै।
हर्षण प्रशंसत जयति जय कहि, दैत्य अधमहिं हिय महँ रखे।

(१५२१)

हनुमत दौरि सिया पहँ आयो।
कुल समेत दशमुख वध वर्णेउ, सुनि सीता सुख पायो।
निशिचरि वध करि मुख की कारिख, चाहत कपी छोड़ायो।
उद्यत देखि जानकी बरजेउ, रक्षहु राक्षसि कायो।
पर प्रेरक दासी पै कपिवर, दया करहु चित चायो।
शरण दई इन कह मैं सत्यहिं, सुनि हनुमत हर्षायो।
सिय अशीश दीन्ही बहु भाँतिन, भरि वात्सल्य अमायो।
हर्षण कहि उऋण मैं नाहीं, पुत्र परम सुख दायो।

(१५२२)

यतन करहु कपि पिय दृग हेरौं।
श्याम सरोज वदन बिनु वानर, दुख महँ करौं बसेरो।
सुनि हनुमान चरण शिर नमिके, गये जहाँ रघुराया।
जनक लली आतुरता वरणे, सुनि प्रभु दृग जल छाया।
दशमुख क्रिया करन कह बोले, बन्धु बिभीषण काहीं।
तन को परस चहेउ नहिं सोऊ, राम विमुख गुनि ताही।
लंका पतिहिं बुझाय के रघुवर, मंदोदरि समुझाये।
अंतिम क्रिया करायो हर्षण, दीन बन्धु भल भाये।

(१५२३)

लखनसिंह लंका भेज कृपाल।
राजसिंहासन माहिं बिभीषण, बैठायो प्रण पाल।

अविचल राज भक्ति भल लहिके, सोउ भयो सुख शाल।
रघुपति आयसु लाय जानकिहिं, सौंप्यो सधन सो काल।
देखि प्रियहिं प्रभु अंतर साखिहि, करन प्रगट किय ख्याल।
कहे कछुक दुर्वाद ताहि छन, सुर मुनि सुनत बेहाल।
दुखी होय कह काह करत विभु, सिय व्रत धर्म विशाल।
निष्कलंक हर्षण सब भाँतिहि, कहँहि सत्य रघुलाल।

(१५२४)

लछिमन लावहु अग्नि साखि मैं देऊँ।
लखन राम रुख जानि रचे द्रुत, चिता काठ गुनि सेऊ।
पावक धू धू जलति विलोकी, सिया शपथ करि बोली।
मन क्रम वचन जो पिय पद प्रीती, कहहु हुताशन खोली।
अस कहि वह्नि प्रविष प्रभु सुमिरी, जनु श्री खण्ड प्रवेषी।
लौकिक दोष दलन करि अनलहु, कनक कान्ति कल केशी।
सीतहिं लिये प्रगट तन आयो, सौंप्यो प्रभुहिं प्रमाना।
हर्षण जिमि श्री दियो हरिहिं कहँ, सिन्धु भाव भल आना।

(१५२५)

राम वाम दिशि सोह जानकी।
सो शोभा कहि जाय न वाणी, प्रीतम प्रेम निधान की।
देखि देव दुंदुभी बजावत, वर्षत सुमन सोहान की।
विधि हरि हर सुरपति सह देवा, स्तुति करत प्रमान की।
खल दल विदारण जयति जय जय, भक्तन हित हिय आन की।

जाइ अवध शासहु तुम त्रिभुवन, रंजन प्रजा के प्राण की।
तिलक समय हमहूँ तहँ अइहैं, तिहरे दर्श लोभान की।
हर्षण कृपा कोर नित चाहैं, पावहिं प्रेम अमान की।

(१५२६)

निशिचर पति निज भवन बोलाई।
राम लखन सिय की सब भाँतिहि, करन चहत सेवकाई।
मज्जन करिय समर श्रम छीजिय, प्रभु पहँ विनय सुनाई।
राम कहे तैं-तोर मोर सब, सखा कहहुँ सत गाई।
भरत दशा सुधि करत सत्य सत, निमिष कल्प सम जाई।
बीते अवधि जाऊँ नहि पावहुँ, विरह विकल निज भाई।
अबहिं अयोध्या गवन हमारो, तासु प्रीति अतुराई।
हर्षण करहु राज भरि कल्पहिं, अन्त धाम मम पाई।

(१५२७)

पुष्पक यान चढ़े रघुनन्दन।
अनुज प्रिया हनुमन्त विभीषण, लिये भालु वानर के वृन्दन।
उत्तर दिशहिं प्रेरि प्रभु गवने, सियहिं दिखावत महि रणद्वन्दन।
सिन्धु पार किष्किन्धहिं आये, कपि पति पत्निहिं लिय सुख कन्दन।
मुनियन आश्रम होत जहाँ तहँ, पहुँचे प्राग राम जग वन्दन।
भेजे पवन तनय साकेतहिं, भरत खबरि के हेतु अमन्दन।
आपु रहे रातिहिं मुनि आश्रम, अवधि राति गुनि के स्वच्छन्दन।
हर्षण चर्चा करत भरत की, नींद लिये नहिं दशरथ नन्दन।

(१५२८)

इतै कौशिला अवध थली।
विरह सनी रघुवर रस रागी, सुमिरति जनक लली।
छीन भयो तन सूझ न नयनहिं, अँसुअन धार ढली।
खाब पियब सुधि भूलि गई सब, फसिकै प्रेम गली।
गिनत अवधि दिन अँगुलि खिआनी, श्वास उसास चली।
बनी वियोगिन बावरि वसि गृह, उर बिच वह्नि जली।
राम दरश हित राखति प्राणहि, प्रभु बिनु जियब खली।
हर्षण राम मातु की उर गति, को कवि कहै भली।

(१५२९)

रघुवर–जननी शकुन विचारति।
कब ऐहैं मोरे ललि लालन, लखिहौं वदन उचारति।
कहहिं काक का औधहिं मम सुत, अनुज प्रियायुत आनत।
दूध भाँत दै दोनी करऊँ, कनक चोंच मन भावति।
कबहु जोतिषिन पाइके पूँछति, विरह विवश अति आरति।
भीतर बाहर कछुक न भावत, शकुन पायधी धारति।
कबहुँ स्वप्न बिच सियपियलखि लखि, आनँद अतिशय पावति।
हर्षण द्विजन दान बहु दैके, पुनि पुनि मंगल गावति।

(१५३०)

जननि जाति कहुँ राम सदन में।
पाइ तहाँ कछु प्रभु कर परसी, प्रभु की वस्तु गदन में।

हृदय लाय चूमति बहु बारन, आँखिन लाय लवन में।
विरह सनी हा लाल लाल कहि, रोवति परी भवन में।
खाब पियब सुधि भूलि गई सब, विरहा वह्नि जलन में।
जब कोउ जाय जगावति दासी, जागै तबहिं बलन में।
देखि दशा दु:सह दुख पागत, रिपुहन भरत उरन में।
हर्षण काट रहे सब अवधिहिं, जीवन जरत जरन में।

(१५३१)

लाल मोर कब आविहिं गे, सखि
पुरवासिन कहँ दै निज दर्शन, जियकी जरनि जुड़ावहिं गे।
धेनु वृषभ बाजी अरु कुंजर, पक्षी पर्शहिं पावहिं गे।
विरह वारि दृग पोंछि तिनहिंके, शान्ति सुखहिं सरसावहिं गे।
मैया कहि कहि भोजन मांगी, हाय कबै सुख छावहिं गे।
निरखि नयन हौं लै निज अंकहि, चूमि वदन दुख दावहिं गे।
सुख ते सने सकल नर नारी, श्याम समुद्र समावहिं गे।
हर्षण जनित वियोग विकलता, श्यामा श्याम मिटावहिं गे।

(१५३२)

मिथिला पुरी विरहिनी नारी।
भई मलिन कृशगात तपत तन, विरह वह्नि की जारी।
जनक सुनैना श्री निधि सिद्धी, बने वियोग स्वरूपा।
आह भरे सोचत दिन रातिहिं, गिरे दु:ख के कूपा।
गिनत अवधि दिन नित नित सिगरे, नित नव प्रेम पसारा।

राम लखन सिय निरखन चाहत, तेहिं ते प्राणहिं धारा।
नेह नगरिया नेह नदी महँ, बूड़ि गई बिन थाहा।
हर्षण दशा तहाँ की वर्णत, कहो पार को लाहा।

(१५३३)

जनक सुवन बस विरहके भवना।
भूलि गये मैं मोर रहे एक, राम सिया सुख छवना।
विरह दशा दशहूँ तन प्रगटीं, श्वास रही संग पवना।
रोम रोम ते निकसत सहजहिं, राम सीय सुख बवना।
परे अचेत देह सुधि नाहीं, मृतक सरिस जिव जवना।
अवधि समय सिय राम अवध महँ, अइहैं अवशि मोहवना।
जनक विचार पुत्र तिय लीन्हे, सहित समाज सोहवना।
हर्षण पहुँचि अयोध्या जोहत, प्रभु आवन दुख दवना।

(१५३४)

रही एक दिन अवधि विचार।
व्याकुल भरत गिरे दुख सिन्धुहिं, मान्यो मनहिं खँभार।
कारण काह नाथ नहिं आये, मिली न खबरि पियार।
पाप शिरोमणि समुझि के त्यागे, सुधि नहिं लिये हमार।
धनि धनि लछिमन की बड़भागा, सेवत स्वामि सम्हार।
कपटी कपटी कुटिल समुझि एहि नीचहिं, सँग नहिं लिये उदार।
जो करनी समुझहिं प्रभु हमरी, भव ते कबहुँ न तार।
हर्षण अवधि बिते जो जीवौ, अधम न मोंहि सम सार।

(१५३५)

जनक रहे समुझाय भरत को।
धीर धरायेहु धीर न धारत, कहत वचन बिलखाय।
अवधि बिते करिहौं जग रीते, रहे प्राण तलफाय।
करिहौं काह भूप यहि तन को, जेहि न लखे रघुराय।
अति अभाग की सीम जगत बिच, जाय न वदन दिखाय।
बारि विलोचन बहत आह भरि, मरण घरी जनु आय।
पवन पुत्र तेहिं अवसर आये, अमिय-मूरि को लाय।
विप्र रूप धरि लखे भरत कहँ, राम रटत रस छाय।
पुनि पुनि प्रेम पयोनिधि बूड़े, हर्षण शीश नवाय।

(१५३६)

निशि दिन देव जपत जेहि को रे।
रिपु रण जीति सुयश सुर वर्णित, प्रीति विवश ह्वै तोरे।
सीता अनुज सहित द्रुत आवत, सब समर्थ प्रभु ओरे।
पवन तनय के वचन भरत सुनि, सुधासिन्धु सुख सोरे।
कहै कौन तुम कहँ ते आये, रस वचननि मोहिं बोरे।
एहि संदेश सरिस भव भीतर, आनंद अहै न थोरे।
नाहिन उऋण तात मैं तुम कहँ, सर्वस देहुँ विभोरे।
हर्षण द्विज ह्वै शीश नवायो, एक इहै दुख मोरे।

(१५३७)

हनुमत निज तन को प्रगटि कहे।
राम दास वानर हनुमाना, तोहिं लखि सुखहिं लहे।
तव हित कारन स्वामि पठायो, आपु प्रयाग रहे।
बीते राति काल प्रभु अइहैं, आज अवधि निबहे।
सुनत भरत उठि हृदय लगायो, नयनन नीर बहें।
चले लिवाय जहाँ श्री श्रीनिधि, बूड़े विरह दहे।
राम नाम निकसत तेहि तन ते, मधुर ते मधुर अहे।
पवन तनय लखि नेह की मूरति, भूले भान महे।
अचरज दायक धनि ये हर्षण, प्रेम प्रवाह बहे।

(१५३८)

मातुल समुझि सिया के नाते।
अतिशय प्रीति उरहिं में उपजी, लखि लखि प्रेम प्रमाते।
कीन्ह प्रणाम हर्ष हिय हनुमत, कीर्तन करत सोहाते।
सुनत श्रवण मधु नामहिं श्री निधि, चेत लहे अकुलाते।
भरत कहे ये अंजनि लाला, आय कहे प्रभु आते।
नाम अमिय दै तुमहिं जिलाये, मिलहु इन्है सुख छाते।
अमिय वचन सुनि भरत परश ते, नयन उघारि सो भाते।
चाहत उठन उठाय भरत लिय, निज तन टेक प्रदाते।
हर्षण मिलि हनुमानहिं हर्षे, नेह नीर वर्षाते।

(१५३९)

हे कपि तुम भक्तन सिर मौर।
कीर्तन अमिय जियाय यथा मोहिं, कृपा कियो रस बोर।
तैसहिं सियवर चरित सुनावहु, विनवहुँ दोउ कर जोर।
सुनि हनुमान कथा कहि प्रभु की, सुख सींच्यो बनि भोर।
श्री निधि कहे देहुँ का तोंहि को, तेरो सर्वस मोर।
वायु कुमार कहें सब पायउँ, दर्शन कीन्हें तोर।
सब मिलि अब मोहिं आयसु दीजै, जाउ राम की ओर।
भरत कहें रात्री इत बसहीं, कह कपि तिहर अँजोर।
रामाज्ञा सिर राखिके गवनहुँ, रहब इतहिं बड़ि खोर।

(१५४०)

भरत–जनक अरु जनक सुवन ते।
हिलि मिलि चले प्रणामि पवन सुत, सुमिरि सबहिं की प्रीति नवन ते।
भरत अयोध्यहिं आय सुनाये, आवत प्रभु निशि बिते बनन ते।
राम दूत हनुमान सँदेशों, दै गे अबहीं वेग पवन ते।
सचिव मातु गुरु पुरजन परिजन, सुनत भये आनन्द भवन ते।
आये बहुरि भरत निज आश्रम, दशदिक भये प्रसन्न अवन ते।
अवध सोहावनि सहजहिं है गै, सरयू निर्मल वारि छवन ते।
हर्षण पुरी सजाये सब विधि, आउब गुनि सिय सियारवन ते।

(१५४१)

प्रात कृत्य करि सबहिं समाज।
राम मिलन की आस किये हिय, नन्दि ग्राम रह राज।

भरत धरे शिर प्रभु पद पाँवरि, श्री निधि सह भल भ्राज।
मिथिला अवध नगर नर नारी, खड़े दरश के काज।
देश देश नृप जनपद वासी, प्रभुहित रहे विराज।
चढ़े बिमानहिं गगन सोहावत, सुर मुनि सिद्ध समाज।
मनहु छुधातुर अन्न लहनको, आतुर करत अवाज।
हर्षण तथा कहत सब इक स्वर, द्रुतहिं मिलौ रघुराज।

(१५४२)

उत प्रभु प्रणमि प्राग ऋषिराज।
पुष्पक चढ़ि के चले कपिन लै, विरद गरीब निवाज।
उतरि मिलै सिंगरौर निषादहिं, प्रीति रीति भल भ्राज।
बहुरि चले आतुर ह्वै रघुवर, भरत मिलन के काज।
सबहिं दिखावत अवध नगर कहँ, कहत पुरी सुख साज।
बैकुण्ठहु ते मोहि अधिक पियारी, सत सत मोर अवाज।
कोउ कोउ कृपा पात्र जन जानै, यह प्रसंग भल भ्राज।
हर्षण हर्ष प्रदायक धामहिं, लखहु ताहि सब आज।

(१५४३)

पुष्पक यान अवध नियरे।
आय गयो सुख शब्द करत सो, हरियर करत पुरी हियरे।
धुनि सुनि निरखत गगन की ओरी, पुरजन परिजन जी जियरे।
तेहिं अवसर तहँ पहुँच विमाना, नर नारी निज दृग दियरे।

नृत्यन लगे नेह नद बहि के, वारि विलोचन भर लियरे।
पुष्पक उतरि भूमि थिर निरखे, उतरत राम लखन सियरे।
पूर्ण मनोरथ मगन भये सब, को हम कहाँ भूलि धियरे।
हर्षण स्वामि स्वामिनी दर्शन, भू–नभ के लोगन कियरे।

(१५४४)

राम लखन लखि गुरु कहँ नयनन।
धाय धरे पद पै निज माथहिं,
कहत न बनै दृष्य सो बयनन।
मुनिवर युगल बन्धु हिय लाये,
सींचे प्रेम वारि सुख अयनन।
सकल द्विजन वन्दे दोउ भाई,
आशिष प्यार लहे चित चयनन।
सियहु प्रणमि गुरु आशिष पाई,
राम मिले जनकहिं सुख दयनन।
करत प्रणाम जनक उर लीन्हे,
शीश सूँघि दोउ भ्रात के चयनन।
प्रेम विभोर गती को वरणैं,
धन्य भूप भल भक्ति सोहयनन।
हर्षण सियहिं मिलत धरि धीरज,
पुत्रि प्रेम अनुपम रस छयनन।

(१५४५)

भरत गिरे प्रभु पद भहराय।
श्री रामः शरणं मम उचरत, नयनन नीर बहाय।

प्रेम विकल तन सुरति बिलाये, सो गति कहै को गाय।
चहत उठावन राम उठत नहिं, चरण परे भल भाय।
बरबस लिये उठाय हृदय महँ, स्वयं सुधिहिं बिसराय।
प्रेमस्वरूप बन्धु दोउ मिलनी, लखि त्रिभुवन सुख पाय।
वर्षत सुमन देव जय बोलत, दुंदुभि हनत सोहाय।
हर्षण कपि कुल देखि छके सब, निज निज मनहिं लजाय।

(१५४६)

पूँछत कुशल भरत ते राम।
अब कुशल कौशलनाथ पद लखि, पूर्‌यो मम मन काम।
आरत जानि जो दर्शन दीन्हो, जन रंजन सुख धाम।
भरतहिं परशि न नेक अघावत, लिये हृदय निज श्याम।
समय समुझि तद्यपि धरि धीरज, पुनि पुनि प्यारि प्रधाम।
करत प्रणाम लखे रिपुहनहीं, लिये उरहिं अभिराम।
लखनहु मिले यथोचित बन्धुन, पागे प्रेम अकाम।
सियपद लगे भरत सह रिपुहन, आशिश लहे ललाम।
हर्षण सुर सब सुमनहिं वर्षत, वर्णत प्रभु गुण ग्राम।

(१५४७)

रामहिं देखि चले अति आतुर, लक्ष्मीनिधि तन खीने।
भूमि गिरे भहराय विकल चित, प्रेम पन्थ परवीने।
निरखत रामहुँ पूँछ वशिष्ठहिं, ये है कौन न चीने।

जनक सुवन है तिहरे श्याला, जियत श्वास धन लीने।
राउर आवनि जानि के जागे, नतरु मरत द्रुत दीने।
सुनि गुरु बचन राम भरि आँसुन, जाइ परश प्रिय कीने।
कहत करहु चेतहिं मम प्यारे, मिलन चहौं रस भीने।
सुनि मृदु बैन परश लहि चितये, हर्ष कुअर मति झीने।

(१५४८)

लखो रे मिलनिया कैसी श्याल भाम रस बोर।
उर भुज कण्ठ कपोल सटे हैं, भूले तन मन प्रेम कटे हैं,
अरुझि जटा लट लोर।
एक एकन छोड़न नहिं चाहत, अकथ अनंद उदधि अवगाहत,
जड़ चेतन चित चोर।
निरखि परस्पर वदन सोहावन, पुनि पुनि मिल दोउ ललित लोभावन,
बनि गे चन्द्र चकोर।
हर्षण समयहिं समुझि कुमारा, पूँछि कुशल पुनि लखन निहारा,
भेंटेव हृदय विभोर।

(१५४९)

भेंटे भगिनि कुमार जनक के।
सियहिं निरखि श्रीनिधि दृग वारी, बहत सनेह सनक के।
सियहु अधीर भ्रात अवलोकी, प्रेम विभोर अपुन के।
सासु-मातु भाभी सखि दासी, अनुजा भेंटि सो पुन के।
करी प्रणाम अरुन्धति काहीं, आशिष पाय सुखन के।

उर लै सिय सब प्रीति समानी, विषय बनाय चखन के।
प्यार करहिं धनि धनि धनि उचरहिं, अचरज मानि सुव्रत के।
हर्षण देव नारि जय बोलहिं, झारि प्रसून सोहत के।

(१५५०)

प्रमुदित केकई पदमहँ लागे राम लला।
कृपा कोर आवलोकि प्रथम जिमि, तासु हृदय करि रागे।
अनुज सहित सब मातन वन्दे, प्यार पाइ सुख पागे।
प्रणमि सुमित्रहिं बैठि अंक मँह, बन्धु सहित अनुरागे।
आशिष प्यार पाई पुनि चलिके, कौशिल्या पद लागे।
भरि वात्सल्य उमगि उर जननी, प्यारति प्रेम में पागे।
बहुरि राम बहु रूप बनाई, मिले सबहिं जिय जागे।
हर्षण मर्म न कोऊ जान्यो, पै सिगरे बड़ भागे।

(१५५१)

हनुमदादि वानरन बोलाये।
मुनि पद माहिं गिराय के रघुवर, गुरु को सुयश सुनाये।
इनकी कृपा दैत्य दल दलिकै, पायों कीर्ति बताये।
बहुरि कहे मुनिराज सुनहिं सत, ये कपि भालु जो आये।
भये समर सागर की नौका, किये पार मोहिं भाये।
सुनि वशिष्ठ कह भक्त प्रवर हो, आशिष मोर अमाये।
हर्षित मर्कट ऋक्ष प्रणमि पुनि, जय गुरुदेव की गाये।
बहुरि हर्ष मातन शिर नविके, लखन सरिस सुख पाये।

## (१५५२)

भरत पाँवरी शिरहिं धरे।
आय दिये पहिनाय प्रभुहिं को, पर्शत पदहिं अरे।
प्रेम विभोर वारि भरि लोचन, सकुचत विनय करे।
तव पदत्राण प्रभाव ते स्वामी, दशगुन कोष भरे।
चलिय भवन अब आप सम्हारिय, दास स्वकृत्य करे।
राउरि कृपा अवधि दिन बितये, जस तस सेव अरे।
होइहौं सुखी तिलक लखि तिहरो, आनँद सिन्धु परे।
हर्षण भरत विनय सुनि रघुवर, प्रमुदित चले घरे।

## (१५५३)

पुष्पक यान समाज समेत।
अनुज प्रिया लै चढ़े मुदित प्रभु, चले अवध सुख देत।
पहुँचि तुरत थिर यान भूमि करि, उतरे कृपा निकेत।
पुर अरु व्योम कोलाहल सुख प्रद, त्रिभुवन तहँ रस लेत।
सुर समूह सुमनन की वर्षा, करत दुंदुभी देत।
जय रघुवीर समर्थ उचारत, जय जय रघुकुल केत।
मुनिहिं प्रणमि केकइ गृह गवने, शान्ति दिये तेहिं हेत।
आयसु आशिष पाय सुमित्रहिं, भेंटे भवन उपेत।
हर्षण बहुरि कौशिला गेहहिं, जाय मिले चित चेत।

(१५५४)

सुख सानी लाल को ललकि लही।
अंक लिये जननी मुख चुम्बति, प्रेम की धार बही।
सूझ पर्यो आजहिं ये आँखिन, अबलौं अंध रही।
गद गद बैन वदति हे लालन, तुम बिन देह दही।
देखि दृगन उर लाय वत्स को, परमानन्द लही।
जाहु भवन स्नान करहु अब, तजि बन वेष सही।
राज वेष धारहु जेहि लखि सब, नहिं जग और चही।
हर्षण सुखी करहु सब परिकर, वसि के अवध मही।

(१५५५)

प्रिया अनुज सह प्रणमि जननि को।
कनक सदन गवने रघुनन्दन, वाद्य बजत सुख सिन्धु तननि को।
पंच धुनि छाई महि गगनहिं, वर्ष सुमन सुर पुर अवनि को।
मन प्रमोद पुलकहि नर नारी, उछरत नृत्यत नेह छवनि को।
परिकर वृन्द देखि हिय हर्षे, करत आरती रसे रसनि को।
करि प्रणाम आसन पधराये, प्रेम प्रवाह बहाय हँसनि को।
पाय दर्श संतोष मगन सब, सुखहिं लहे सियराम लहनि को।
हर्षण हर्ष भरे मन छूँछे, कोउ कछु कहहिं न गती कहनि को।

(१५५६)

सभा बीच गुरु जनक ते बोले।
आजु सुदिन शुभ घरी सबहिं विधि, सुखप्रद जाय न तोले।

रामसिया राजहिं सिंहासन, हो अभिषेक अलोले।
जनक सुमन्तहिं कहे सजावहु, तिलक साज सब को ले।
सुनत सचिव सब किये तयारी, जल औषधि रस घोले।
मंगल द्रव्य यथोचित साजे, माणिक मुक्त अमोले।
सबविधि पुरी सुहावन सजिके, विप्र साधु सुर बोले।
दान मान विनती किय पूजा, हर्षण कोष को खोले।
पुनि रामहिं मुनि आयसु दीन्ही, करु स्नान अमोले।

(१५५७)

प्रथम कपिन नहवाये प्रभुजी।
अंकहि लै पुनि भरत जटा को, निरुआरे रस छाये।
नयन नीर उर लाय चूमि मुख, रघुपति लाड़ लड़ाये।
लखन जटा लक्ष्मीनिधि सुरझे, अरु तन तेल लगाये।
बहुरि जटा निरुआर रामकी, गंध शरीर रमाये।
यागवल्क अरु रघुकुल सद्गुरु, श्री निधि भाव भुलाये।
शीश जटा सुरझाय तासु की, प्रेम पगे पुलकाये।
हर्षण हृदय शान्ति सुखसाने, सबहीं सविधि नहाये।
उतै सासु सियकहँ नहवाई, भूषण बसन सजाये।

(१५५८)

तिलक स्वरूप किये सब कोऊ।
राम लखन अरु भरत शत्रुहन, जनक सुवन सुख बोऊ।

नख शिख भूषण वसन सोहाये, राजवेष रघुराई।
मन्मथ मद मर्दन मनमोहन, निज परिकर सुखदाई।
समय समुझि गुरु आयसु दीन्हे, आवहिं सिय युत रामा।
राज तिलक को अवसर आयो, देन सबहिं विश्रामा।
सुनि गुरु वचन सिया सुखकंदन, चले हृदय सकुचाये।
हर्षण हर्षत पेखन वारे, सुमन बरषि जय गाये।

(१५५९)

दम्पति चले छबिहिं छहराते।
मन्द मन्द पग धरत धरणि पै, अणु अणु रसहिं चुआते।
राज वेष रघुनन्दन रसमय, राज्ञी सिय सँग भाते।
पंच धुनि छाई महि व्यौमहिं, आनँद अति वर्षाते।
पहुँचे सभा मध्य गुरु तीरहिं, शीश झुकाय सोहाते।
कहे वशिष्ठ सुआयसु आशिष, प्रेम पगे पुलकाते।
करहु नृपासन ग्रहण सुअवसर, जेहिं तव पूर्वज भाते।
सुनि गुरु वचन धरे शिर पद रज, हर्ष प्रणमि छबि छाते।

(१५६०)

राजे रत्न सिंहासन राम सिया के संग मे।
छत्र चमर छहरत सिर ऊपर, सुखमय शोभाधाम।
विधि निर्मित द्युति कोटि भानु सम, मुकुट अतिहि अभिराम।
जेहि मनु धरे शीश महि शासे, सोइ वशिष्ठ तेहिं ठाम।
निज कर रघुवर के सिर धारे, बनि परि पूरण काम।

वस्त्रा भूषण आसन चमचम, अतिशय ललित ललाम।
सुर नर मुनि अरु नाग विमोहे, विधि हरि हर सह वाम।
वर्षत सुमन देव जय घोषत, वर्णत प्रभु गुण ग्राम।
हर्षण अनँद बधावा बाजत, महि–नभ माग्यो धाम।

(१५६१)

प्रथम तिलक किय रघुकुल गुरुवर।
विधि हरि हर सुन मुनि पुनि कीन्हे, प्रेम पगे दृग लखि लखि हिय हर।
जनकादिक जे भूप देश के, किये तिलक सोउ सुख उर भर।
विप्र वेद कह बन्दी विरदहिं, मंगल स्तव प्रभु कर ऋषि कर।
मंगल गान करहिं पुर भामिनि, जय जय उचरहिं मुख ते रस झर।
बजत बधाव वाद्य धुनि छाई, महि पताल अरु व्यौमहिं इक कर।
वर्षत सुमन देव जय कहि कहि, दुंदभि देत विभोर अनँद घर।
हर्षण नचहिं अप्सरा भावहिं, भये मगन जग जीव चराचर।

(१५६२)

शोभित सीताराम की जोरी।
रतन सिंहासन आनँद दायिन, मधुर मधुर रस बोरी।
सुख सुषुमा श्रृंगार की आकरि, मधु वर्षत चहुँ ओरी।
आत्मा कर्षनि हिय को हारिणि, मन मोहनि चित चोरी।
छत्र लिये लछिमन भल भ्राजत, पृष्ट भाग बनि भोरी।
दक्षिण भरत चमर लिये राजत, सुफल मनोरथ होरी।
रिपुहन बायें विजन डोलावत, राम रंग सुख सोरी।

जनक सुवन लै मुकुर विराजत, संमुख प्रीति अथोरी।
पवन तनय पद चौकी पासहिं, सोहत दोउ कर जोरी।
निशिचर पति सुग्रीव भालुपति, अंगद लखि प्रभु कोरी।
हर्षण राजि रहे कोणा दिषु, सुधि बुधि भव ते छोरी।

(१५६३)

राज तिलक रघुवीर को।
आनँद उमड़ि चल्यो जग बोर्‌यो, वरणि सकौ कवि धीर को।
दान मान विनती करि पूजे, विप्र साधु सुर भीर को।
जनक किये गोदान सवत्सा, सविधि कोटि बहु चीर को।
हर्षण द्रव्य विविधि विधि द्विज कहँ, दिये हेत सुख सीर को।

(१५६४)

राज तिलक आनन्द अपार।
शेष शारदा वरणत थाकैं, मन वाणी बुधि पार।
त्रिभुवन बजत अनन्द बधाई, माच्यो जय जय कार।
राम राज सुख शान्ति अनूपम, अनुभव गम्य विचार।
अग जग जीव सुखी भे सिगरे, लहे सुखन सुख सार।
आनँद सिन्धु मगन मन भूले, विधि हरि हरहु उदार।
स्तुति किये सुरन सह भावति, जोड़ी युगल निहार।
कृपा दृष्टि सब कहँ अवलोके, हर्षण के सरकार।

(१५६५)

राज तिलक लखि हर्ष हिया।
लहि सम्मान भेंट भल पूजा, सबहिं गये प्रभु उरहिं लिया।
अवध अनन्द कहै को मुखते, बने विषय दृग राम सिया।
जनक विनय सुनि लै प्रभु भ्रातन, कपि समाज सँग प्राण प्रिया।
मोहत मिथिला अवध समाजहिं, पुष्पक चढ़े पयान किया।
निमिपुर पहुँचि समादर पाये, कहि न जाय जस चहत जिया।
जन जन के दोउ बनि दृग तारा, सब कह सुख महँ बोर दिया।
हर्षण सास स्वसुर शुचि सारी, श्याला सरहज जीव जिया।

(१५६६)

जनक सुवन कहे राम हमारे।
मम अधिकार स्वत्व जो जगमे, सो सब सोइ सम्हारे।
मिथिला देश शासि सुख देवैं, जन जन के दृग तारे।
लखि लखि लोचन लाभको पावौ, सेवौं पगतरि झारे।
सुत रुचि समुझि जनक कह रामहिं, हौं तुम आत्मअधारे।
कुँअर आस पुजवहु बनि शासक, तिरहुत के उजियारे।
सुनि समर्थ कुँअरहिं कहँ प्रेरे, जन सुख सुखी उदारे।
दिय बनाय मिथिलाधिप श्यालहिं, हर्षण हर्ष अपारे।

(१५६७)

सहित सिद्धि लक्ष्मीनिधि सोहैं।
रत्न सिंहासन बैठिके दम्पति, मोहन के मन मोहैं।

राजतिलक करवाय सविधिते, सुखी भये प्रभु छोहैं।
नित नव लीला करत स्वसुरपुर, राम रसिक रस दोहैं।
कहुँ मिथिला कहुँ अवध विराजत, श्याल संग भल भौं हैं।
रघुवर रुचि राखत लक्ष्मीनिधि, कुँअर रुचिहिं सोउ सोहैं।
जन मन रंजन दोउ नृपवारे, प्रजा प्राण प्रिय जोहैं।
हर्षण युगल पुरी अति आनँद, वरणै कवि जग को हैं।

(१५६८)

राम राज आनन्द कहै को भाई।
त्रेता भइ सतयुग की करणी, बढ़ सुख सिन्धु स्वछन्द।
पाप-ताप अरु दैन्यको दर्शन, होय न स्वप्नेहु मन्द।
धर्म रूप सिगरे नर नारी, बिनु अह मम दुख द्वन्द।
शम दम शील तोष भल भक्ती, भूले प्रेमानन्द।
विरति-ज्ञान-विज्ञान योग रत, सेवत नित सुख कन्द।
क्षमा दया करुणाकर कोमल, कौशल पुर जन वृन्द।
हर्षण हर्ष कहै को तिनको, जाके प्रिय रघुचन्द।

(१५६९)

सप्त द्वीप शासत नृप नन्दन रे।
एक भूप कौशल पुर मंडन, वितरत सुख जन वृन्दन रे।
सुर नर नाग त्रिलोक निवासी, स्ववश किये जग वन्दन रे।
अण्ड अनन्तन को जो नायक, भव थिति लय स्वछन्दन रे।

जासु अंस उपजहि विधि हरि हर, अमित अमिल बिनु मन्दन रे।
तेहिं की प्रभुता कछुक न एती, जानहिं जो बिन द्वन्दन रे।
तदपि मधुर लीला मुनि गावहिं, सुनहिं सप्रेम अनन्दन रे।
हर्षण ऐश्वरपन ते मीठे! मधुर चरित सुख कन्दन रे।

(१५७०)

पंच भूत मिलि प्रजा को सेवै।
राम राज अनुकूल प्रकृति गुण, प्रभु इच्छा सुख देवैं।
माँगे वारिद वारिको वर्षत, भू ससि संपन्ना।
विविध मणिन की आकर प्रगटी, प्रजा सबै बिन खिन्ना।
विविध रत्न तट फेंक समुद्रहु, सेवै सबहिं सुभाया।
रवि तप जितनो काज प्रजा को, निर्मल नभ सुख दाया।
त्रिविध वायु बह बीच जगत के, मन प्रसन्न सब केरा।
भोगत भोग देव को दुर्लभ, हर्षण हरि के चेरा।

(१५७१)

अनुज बोलाय श्री राम कहे हैं।
तिहरे हेतु बन्यो मैं नरपति, निज सुख चाह दहे हैं।
भ्रात सुखी मै सुखी स्वभायन, वचन न मृषा गहे हैं।
तेहि ते अवध राज गुनि आपन, भोगहु भोग चहे हैं।
भरत लखन रिपुदमन सुनत सब, प्रभु के चरण गहें हैं।
तव मुख कमल विकसित लखि हम, आनँद सिन्धु बहे हैं।

प्रभु पद पंकज सेवन प्रीति, छन छन बढ़ै चहें हैं।
हर्षण सहज शेष सब तिहरे, सुनि प्रभु सुखहिं लहे हैं।

(१५७२)

गुरु पद कमल पकरि रघुराय।
शीश नाय विनवत कर जोरे, प्रेम पगे पुलकाय।
मैं अरु मोर अवध की संपति, तिहरी सहज स्वभाय।
हौं अनुगामी दास नाथ को, सेवौं बने अमाय।
रुचि अनुकूल ताहि श्री सद्गुरु, निजी काम में लाय।
भोग-दान व्यवहार करै प्रभु, सबविधि मोहिं अपनाय।
सुनि भल भाव वशिष्ट प्रहर्षे, सुन्दर शिष्य को पाय।
कहे चहौं मुख-चन्द्र को दर्शन, जेहिं ते हृदय जुड़ाय।
और न चहौं लला रघुनन्दन, हर्षण हर्ष समाय।

(१५७३)

मन्द कर्म उपरोहिती रघुवर।
जब न लेऊँ तब कहेउ विधाता, आगे लाभ है महती।
परब्रह्म रघुकुल अवतरिहैं, देखिहौ दृग सुख लहती।
पिता वचन सुनतहिं अनुरागेउँ, अनुमानेउ मन चहती।
योगि धेय अरु शिव के सर्वस, नेति श्रुती जेहिं कहती।
तेहिं बिन साधन लै गुरु बनि, लहिहौं आनँद महती।
सो सब भयो मनोरथ मन को, कृपा कोर तव रहती।
हर्षण चरण कमल रति बाढ़ै, रस सरिता महँ बहती।

(१५७४)

हनुमत प्रेम कहै को गाई।
राम सियहिं सिंहासन पेखी, नृत्यत नेह नहाई।
कबहुँ कीर्तन कबहुँ कथा रत, वारि विलोचन छाई।
जनक लली ढ़िग जात कबहुं सो, भाव भरे शिर नाई।
राम तत्व सुनि सुख महँ सानत, तन रोमांच सोहाई।
कबहुं लखन कहुँ भरत भवन में, कहुँ रिपुहन घर जाई।
राम प्रेम-वर्धन सत संगहिं, करत हृदय हर्षाई।
प्रभुहिं प्राण सम प्यारे लागत, धनि हर्षण कपि राई।

(१५७५)

सिय संग सोह सिंहासन राम।
मन प्रसन्नमणि माल उतारी, दिय हनुमन्तहि श्याम।
पवन तनय कर लै मणि दाँतन, फोरत करत बेकाम।
परम कौतुकी कौतुक पेखत, रघुपति ललित ललाम।
देखि विभीषण कहेउ करत का, सो कह हेरत राम।
राम नाम बिन राखि करौं का, तृण वत मोहिं यह दाम।
कहेउ लंकपति तो तव तन में, अवशहिं होइय नाम।
सुनत व्यङ्ग कहि निज नख तेरे, दिय उधेर तन चाम।
रोम रोम में राम लिख्यो है, उर राजत सिय राम।
देखि सबहिं अति अचरज माने, वर्णत कपि गुण ग्राम।
सुर प्रसून हर्षण झरि लाये, जय जय कहत स्वधाम।

(१५७६)

विधि हरि हर शुक सनकादिक भावत।
व्यास कपिल कौशिक बलमीकी, नारदादि ऋषि मुनि पुलकावत।
सुर किन्नर गंधर्व तियन सह, और अपसरा सुखहिं समावत।
राम दरश हित नित्य अयोध्या, प्रेम पगे गुण गावत आवत।
प्रभु पद पंकज पेखि हर्ष हिय, सेवत मन महँ मोद बढ़ावत।
कौशलेश सन्मानत सब कहँ, कृपा कोर की तकनि जुड़ावत।
करि स्तुति गवनत निज धामहिं, सोउ समय लहि पुनि के आवत।
भरत लखन रिपुहन हनुमानहिं, सियपति तिनको सुयश सुनावत।
रामचन्द्र की चरित चन्द्रिका, शीतल सुखद सुधा बरषावत।
हर्षण त्रिभुवन जड़ चैतन्यहिं, अहनिशि आनँद सिन्धु बसावत।

(१५७७)

रसिक जनन की भीर लगै नित।
यथा मधुप चलि वनज के वन में, पीवत मधु मन थीर।
तथा अवध प्रभु पाद पद्म में, रमें सन्त दृग धीर।
नित सतसंग सुधा सब पीवहिं, नयनन नेहन नीर।
तदपि तृषित नहिं नेक अघावहि, रस चाखन महँ वीर।
प्रेमी प्रेमास्पद अरु प्रेमहिं, एक लखे बुधि गीर।
आनँद रूप उपज अति आनँद, आनँद लहैं अथीर।
हर्षण हर्ष कहै को तहँ को, जहँ सुख सिन्धु गँभीर।

(१५७८)

विहरत परिकर मिलि वन अशोक।
विविध भाँति कर केलि रसीली, रस वर्षत सुख त्रिलोक।
देव सुमन झरि जय जय गावहिं, रघुपति लीला विलोक।
चर अरु अचर अनँद अघावहि, हर्षित हिय बनि बिशोक।
ताहि भाँति वन बाहर विचरत, हर्षण बह सुख को ओक।

(१५७९)

मिथिला अवध प्रीति दिन राती।
बढ़त परस्पर परम सुपावन, आनँद अतिहिं प्रदाती।
आवत जात श्वसुर पुर रघुवर, श्री निधि नेह में माती।
जनक सुवन तिमि अवधहिं आवत, भाम भगिनि महँ राती।
राम बिना कछु कुँअर न जानत, रामहिं रम दिन राती।
तथा श्याल बिनु राम न कामत, गुनिके सहज सँघाती।
राज काज इक इक बिन पूँछे, करत न कोउ प्रमाती।
हर्षण एक भई युग पुरियाँ, युग कुल कुँअर की भाती।

(१५८०)

राजा राम सिया पट रानी।
भानु प्रभा सम सोहत भुंइ पर, परम प्रकाश की खानी।
मोह निशा नशि गई दुखद जो, आत्म ज्ञान दिन तानी।
अघ उलूक दुरि गये अन्ध तम, विकसे वारिज ज्ञानी।
हर्षण आनद बिना विघ्न के, पावहिं सिगरे प्रानी।

(१५८१)

दुइ दुइ सुत सब भ्रातन जाये।
राम लक्ष्मण भरत शत्रुहन, निज अनुरूपहिं पाये।
निज प्रतिबिम्ब सरिस लखि के, प्रेम प्रमोदहिं छाये।
सीय उर्मिला माण्डवि प्रमुदित, श्रुति कीरति हर्षाये।
वालमीक ते राम चरित पढ़ि, लव कुश त्रिभुवन भाये।
वीणा मुदित बजाय मधुर स्वर, प्रेम पगे पुलकाये।
पितु पितृव्य सहित पुरवासिन, सुर नर मुनिन सुनाये।
श्रवण वन्त कहँ सुखमय कीन्हे, चमत्कार जग जाये।
हर्षण राम चरित ही ऐसो, रामहु भान भुलाये।

(१५८२)

राम राज की नीति भई जग, राम राज की नाई।
सुर नर मुनि मन आनन्द दायिनि, चार फलन की नाई।
साधु शास्त्र श्रुति हर्षण हिय महँ, अपनो जय जस पाई।
गीध-उलूक श्वान अरु यति को, न्याय किये रघुराई।
सुक्ष्म बुद्धि की परम कुशलता, लखि सब करैं बड़ाई।
कीन्ह प्रजा रंजन जेहि भातिहिं, अह मम बिनु कृप काई।
त्रिभुवन तस करि सकै न कोऊ, अबलौं प्रिय प्रभुताई।
हर्षण अजहुँ सबै गुण गावत, सुमिरि राम रस छाई।

(१५८३)

रामचन्द्र राघवेन्द्र वाजि मेध यज्ञ कोटि कोटि किये हैं।
दान मान अमित देइ, विप्र धेनु सन्त सुरन, सुखी किये हैं।
जयति जयति तिहूँ लोक, कहै सुरन सुमन वर्षि, मोद हिये हैं।
वाद्य बजत गगन बीच, यान चढ़ी विबुध नारि, नांच किये हैं।
हर्ष हृदय उपरि अधः, भूमि भार हरण हार, देखि जिये हैं।

(१५८४)

महि के तीर्थ सकल रघुराई।
कैयक बार किये सहसीता, सुहृद श्याल अरु भाई।
ऋषि मुनि संत समागम करि करि, सुख सनि भेंट चढ़ाई।
वापी कूप तड़ाग जलाशय, प्रजा हेतु खनवाई।
विविध भाँति के वृक्ष बगीचन, परहित प्रभु लगवाई।
लहे जीविका सकल अजीवक, जय जय जयति सुनाई।
भोजन क्षेत्र खुले बहु तायक, गुरुकुल बहुत खोलाई।
आवा गमन मार्ग अति सुन्दर, बने वरणि नहिं जाई।
धर्म रूप रक्षत निज धर्महिं, करत करावत साँई।
हर्षण बिनु अह मम रघुनन्दन, सन्तन को सुखदाई।

(१५८५)

प्रेम स्वरूप सत्य रघुनन्दन।
प्रेम पुरी बस प्रेम को भोजन, पावत प्रेमिन हाँथ स्वछन्दन।

प्रेमी परिकर काहिं पवावत, प्रेम सुधा निज पानि अमन्दन।
बने परस्पर प्रेमी इक इक, स्वामी सेवक दोउ सुख कन्दन।
लीला करत प्रेममय नित नित, प्रेमी प्रेमास्पद जग वन्दन।
प्रेम पगे रस वर्षत चहुँदिशि, करत सुखी जड़ चेतन वृन्दन।
आनँद आनँद आनँद एकी, रहेउ छाय नशि दोष औ द्वन्दन।
हर्षण हर्ष को वरणि सिरावै, मिथिला अवध रमत उर चन्दन।

(१५८६)

आनँद सरिता अवध बही री।
मज्जहिं पुर नर नारि मगन मन, तैसहिं जन पद लोग सही री।
सुर मुनि नाग त्रिलोक निवासी, नित्य नहात न थाह थही री।
शोक शून्य जग जीव चराचर, परमानन्दहि लूट लही री।
जय जय जानकी जानकि वल्लभ, उचरत प्रेम प्रवाह दही री।
दर्शन करत अघात न आँखिन, अपलक देखन चखन चही री।
राम सिया ते सत कृत सब कोउ, मन महँ नित बड़भाग कही री।
हर्षण हर्ष हेराने सर्वस, सुमिरि सुखहिं त्रैताप दही री।

(१५८७)

धनि धनि महराजा महरानी।
दशरथ नन्दन जनक नन्दिनी, सुख स्वरूप गुण खानी।
अहि–सुर–विधि–हरि–हर पुर जेते, लखत राम रजधानी।
निज निज देव सहित सब सीहत, तरकि न सकै स्व बानी।

नीच नारि सौंदर्य निहारत, अति अचरज हिय मानी।
शची शारदा रती रमोमा, बारी अपुहिं लजानी।
करहिं खवासी सियजू की सब, नित्य रुखहि पहिचानी।
नरन विलोकि तथा कामादिक, जे सुन्दर जग जानी।
वारि अपनपौ हर्षण सेवत, अवध भूप पद पानी।

(१५८८)

शक्तिन मे सरनाम सियाजू
जेहि के अंश अनंतन उपजै, उमा रमा विधि वाम।
महल टहल सुख सानि करैं सब, गुनि स्वामिनि सुख धाम।
निरखत भौंह रहैं कर जोरे, सदा सजग अठयाम।
उदभव पालन प्रलय की लीला, ललिहिं लखावन काम।
रचति रहहिं सह पतिन के सिगरी, गुनि सेवा अभिराम।
सिया सुखहिं गिन आनँद अपनो, मानहिं मोद ललाम।
हर्षण जनक नन्दिनी प्रभुता, अकथ अनुप गुण ग्राम।

(१५८९)

हैं महराजन के महराज, हमारे राम रसिक रघुराज।
अण्ड अनन्त साहिबी जिनकी, एक छत्र भल भ्राज।
बहु संख्यक विधि हरिहर सेवैं, चरण कमल रस राज।
नित्य रमोमा सह विधि बामा, औरहु शक्ति समाज।
निरखहिं भौंह खड़ी कर जोरे, करहिं जगत को काज।

अन्य देव देविन की गाथा, को मुख करै अवाज।
ऋषि मुनि सिद्ध नाग ते निशिदिन, वन्दित सुषुमा साज।
यह प्रभुता कछु बहुत न ताकी, हर्षण वर्णत लाज।

(१५९०)

सम्वत दुइ हजार चौबीस।
कार्तिक अक्षय नवमी तिथि गुनि, सुमिरि राम जगदीश।
लीला-सुधा-सिन्धु आरम्भौं, मति गति के अनुसार।
लिखत लगे पूरे युग वर्षा, इतिहिं कियो अथ वार।
बाल-विवाह-रास अरु वन-रण, राज सहित षट भाँति।
लीला ललित लिखी सियवर की, दायक शाश्वत शांति।
कवित विवेक बिना मम वाणिहिं, हर्षण सज्जन साधु।
प्रभु-यश जानि अबद्धहु सुनिके, भरिहैं प्रेम अगाधु।

समाप्त

******

अनन्त श्री विभूषित श्री स्वामी रामहर्षणदास जी महाराज का
अमूल्य भक्ति साहित्य

१ वेदान्त दर्शन (ब्रह्मसूत्र व्याख्या)
२ श्री प्रेम रामायण
(चतुर्थ संस्करण)
३ औपनिषद ब्रह्मबोध
४ गीता ज्ञान
५ रस चन्द्रिका
६ प्रपत्ति-प्रभा स्तोत्र
७ विशुद्ध ब्रह्मबोध
८ ध्यान वल्लरी
९ सिद्धि स्वरूप वैभव
(द्वितीय संस्करण)
१० सिद्धि सदन की अष्टयामीय सेवा
११ लीला सुधा सिन्धु
(तृतीय संस्करण)
१२ चिदाकाश की चिन्मयी लीला
१३ वैष्णवीय विज्ञान
१४ विरह वल्लरी
१५ प्रेम वल्लरी
१६ विनय वल्लरी
१७ पंच शतक
१८ वैदेही दर्शन
१९ मिथिला माधुरी
२० हर्षण सतसई
२१ उपदेशामृत
२२ आत्म विश्लेषण
२३ राम राज्य
२४ सीताराम विवाहाष्टक
२५ प्रपत्ति दर्शन
२६ सीता जन्म प्रकाश
२७ लीला विलास
२८ प्रेम प्रभा
२९ श्री लक्ष्मीनिधि निकुंज
की अष्टयामीय सेवा
३० आत्म रामायण
३१ मातृ स्मृति
३२ रस विज्ञान

प्रकाशन विभाग
श्री रामहर्षण कुंज, नयाघाट,
परिक्रमा मार्ग, अयोध्या,
जिला- साकेत (उ.प्र.) २२४१२३

cover design : DTP Centre, Nagpur